१८७ गाथाओं में प्रतिपादित उक्त सम्पूर्ण विषय-वस्तु को नियमसार में निम्नलिखित बारह अधिकारों में विभाजित किया गया है :-

| | |
|---|---|
| ( १ ) जीवाधिकार | ( २ ) अजीवाधिकार |
| ( ३ ) शुद्धभावाधिकार | ( ४ ) व्यवहारचारित्राधिकार |
| ( ५ ) परमार्थप्रतिक्रमणाधिकार | ( ६ ) निश्चयप्रत्याख्यानाधिकार |
| ( ७ ) परमालोचनाधिकार | ( ८ ) शुद्धनिश्चयप्रायश्चित्ताधिकार |
| ( ९ ) परमसमाधि-अधिकार | (१०) परमभक्ति-अधिकार |
| (११) निश्चयपरमावश्यकाधिकार | (१२) शुद्धोपयोगाधिकार |

जीवाधिकार में उन्नीस गाथायें हैं। जिनमें मंगलाचरण और ग्रन्थ प्रतिज्ञा के बाद मोक्ष और मोक्षमार्ग की चर्चा की गई है तथा प्रतिपाद्य विषय के आधार पर नियमसार नाम की सार्थकता बताई गई है।

इसके बाद रत्नत्रयरूप नियम का निरूपण आरम्भ होता है। सर्वप्रथम व्यवहार सम्यग्दर्शन के प्रतिपादन में आप्त और आगम के स्वरूप का प्रतिपादन है।

इसप्रकार आठ गाथायें तो आरंभिक भूमिकारूप ही हैं। नौवीं गाथा में छह द्रव्यों के नाम बताकर दशवीं गाथा से जीवद्रव्य की चर्चा आरम्भ होती है, जो दश गाथाओं में समाप्त होती है।

इसके बाद अठारह गाथाओं में अजीवाधिकार है; जिसमें पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल – इन पाँच अचेतन द्रव्यों का सामान्य वर्णन है।

ये दोनों अधिकार तो सामान्य ही हैं। नियमसार की विशेषता तो तीसरे शुद्धभावाधिकार की प्रथम गाथा से आरंभ होती है, जिसमें जीवादि बाह्यतत्त्वों को हेय बताया गया है तथा कर्मोपाधिजनित गुणपर्यायों से भिन्न आत्मा को उपादेय कहा है। इसके बाद उनचासवीं गाथा तक सभी प्रकार के परभावों व विभावभावों से आत्मा को भिन्न बताते हुए पचासवीं गाथा में आचार्य कहते हैं :-

"पुव्वुत्तसयलभावा परदव्वं परसहावमिदि हेयं।
सगदव्वमुवादेयं अंतरतच्चं हवे अप्पा ॥५०॥

पूर्वोक्त सभी भाव परस्वभाव हैं, परद्रव्य हैं; इसलिए हेय हैं। अन्तस्तत्त्वरूप स्वद्रव्य ही उपादेय है।"

इसके बाद सम्यग्दर्शन-ज्ञान का स्वरूप बताकर चारित्र का स्वरूप बताने की प्रतिज्ञा करते हैं और सर्वप्रथम व्यवहारचारित्राधिकार नामक चतुर्थ अधिकार में

व्यवहारचारित्र का स्वरूप समझाते हैं; जिसमें पाँच व्रतों, पाँच समितियों एवं तीन गुप्तियों का वर्णन है। तत्पश्चात् पंचपरमेष्ठी के स्वरूप का निरूपण है।

इसप्रकार छहत्तरवीं गाथा तक व्यवहारचारित्राधिकार समाप्त हो जाता है। अब निश्चयचारित्र के अन्तर्गत परमार्थप्रतिक्रमणाधिकार आरम्भ होता है।

इस अधिकार की आरम्भिक पाँच गाथाओं को टीकाकार पद्मप्रभमलधारिदेव पंचरत्न कहते हैं; इनमें नारकादि, गुणस्थानादि, बालकादि, रागादि एवं क्रोधादिभावों का निश्चय से आत्मा कर्त्ता, कारयिता, अनुमंता व कारण नहीं है – यह बताया गया है। इसके बाद एक गाथा में यह स्पष्ट किया गया है कि उक्त भावना से जिस माध्यस्थ्यभाव की उत्पत्ति होती है, उसे निश्चयचारित्र कहते हैं। फिर प्रतिक्रमण की चर्चा आरम्भ होती है। यह अधिकार चौरानवेवीं गाथा तक चलता है।

इस अधिकार के सम्पूर्ण प्रतिपादन का सार यह है कि आत्माराधना ही वस्तुतः परमार्थप्रतिक्रमण है।

निष्कर्ष के रूप में निम्नांकित गाथा को प्रस्तुत किया जा सकता है :–

**"झाणणिलीणो साहू परिचागं कुणइ सव्वदोसाणं।**
**तम्हा दु झाणमेव हि सव्वदिचारस्स पडिकमणं ।।९३।।**

ध्यान में लीन साधु सब दोषों का परित्याग करते हैं; इसलिए ध्यान ही वास्तव में सर्व अतिचार का प्रतिक्रमण है।"

पच्चानवेवीं गाथा से निश्चयप्रत्याख्यानाधिकार आरम्भ होता है, जो एक सौ छहवीं गाथा तक चलता है। इसके बाद एक सौ बारहवीं गाथा तक परमालोचनाधिकार है।

परमार्थप्रत्याख्यान और परम-आलोचना अधिकार परमार्थप्रतिक्रमण के समान ध्यानरूप ही हैं। प्रतिक्रमण में ध्यान द्वारा भूतकाल के दोषों का निराकरण होता है, तो आलोचना और प्रत्याख्यान में वर्तमान और भविष्य का, मात्र यही अन्तर है।

यह बात निम्नांकित गाथा पर ध्यान देने पर स्पष्ट हो जाती है :–

**"मोत्तूण सयलजप्पमणागयसुहमसुहवारणं किच्चा।**
**अप्पाणं जो झायदि पच्चक्खाणं हवे तस्स ।।९५।।**

समस्त जल्प (वचनविस्तार) को छोड़कर तथा अनागत शुभ-अशुभ का निवारण करके जो आत्मा को ध्याता है, उसे प्रत्याख्यान है।"

इसमें अनागत शब्द ध्यान देने योग्य है, इससे सिद्ध होता है कि प्रत्याख्यान भविष्यसम्बन्धी दोषों के त्याग से सम्बन्धित होता है।

इसके बाद आठवाँ शुद्धनिश्चयप्रायश्चित्ताधिकार आरम्भ होता है, जो एक सौ इक्कीसवीं गाथा तक चलता है । इसमें भी आत्मध्यान को ही शुद्धनिश्चयप्रायश्चित्त कहा गया है । इसमें तो साफ-साफ लिखा है –

"किं बहुणा भणिएण दु वरतवचरणं महेसिणं सव्वं ।
पायच्छित्तं जाणह अणेयकम्माण खयहेऊ ।।११७।।

अधिक कहने से क्या ? अनेक कर्मों के क्षय का हेतु महर्षियों द्वारा किया गया तपश्चरण ही प्रायश्चित्त जानो ।"

यद्यपि इसमें तपश्चरण को शुद्धनिश्चयप्रायश्चित्त कहा गया है, तथापि ध्यान ही तो सर्वोत्कृष्ट तप है; अतः ध्यान ही शुद्धनिश्चयप्रायश्चित्त हुआ । आगे चलकर ध्यान को भी स्पष्टरूप से शुद्धनिश्चयप्रायश्चित्त कहा गया है ।

इसके बाद परमसमाधि-अधिकार आरम्भ होता है, जिसकी पहली गाथा में ही कहा गया है :–

"वयणोच्चारणकिरियं परिचत्ता वीयरायभावेण ।
जो झायदि अप्पाणं परमसमाही हवे तस्स ।।१२२।।

वचनोच्चारण क्रिया त्यागकर वीतरागभाव से जो आत्मा को ध्याता है, उसे परमसमाधि है ।"

इसके बाद लगातार एक सौ तेतीसवीं गाथा तक इसी बात को अनेक प्रकार से पुष्ट किया गया है । पद्मप्रभमलधारिदेव का वह कलश, जिसके आधार पर उन्हें भावी तीर्थंकर कहा जाता है, परमसमाधि-अधिकार में ही आता है । उक्त दो सौ बारहवाँ कलश मूलतः इसप्रकार है :–

"आत्मा नित्यं तपसि नियमे संयमे सच्चरित्रे तिष्टत्युच्चैः परमयमिनः शुद्धदृष्टेर्मनश्चेत् ।
तस्मिन् बाढ़ं भवभयहरे भावितीर्थाधिनाथे साक्षादेषा सहजसमता प्रास्तरागाभिरामे ।।

यदि शुद्ध दृष्टिवन्त जीव ऐसा समझता है कि परममुनि को तप में, नियम में, संयम में और सच्चारित्र में सदा आत्मा ही ऊर्ध्व रहता है तो राग के नाश के कारण उस भवभयहर अभिराम भावितीर्थनाथ को यह साक्षात् सहजसमता निश्चित है ।"

इसके बाद एक सौ चौतीसवीं गाथा से दशवाँ परमभक्ति-अधिकार आरम्भ होता है, जो एक सौ चालीसवीं गाथा तक चलता है । परमभक्ति का स्वरूप स्पष्ट करने के लिए इस अधिकार में समागत पद्मप्रभमलधारिदेव द्वारा लिखित निम्नांकित कलशों को प्रस्तुत करना उचित प्रतीत होता है । जिनमें समस्त परमभक्ति-अधिकार का सारांश समाहित है ।

"आत्मानमात्मनात्मायं युनक्त्येव निरन्तरम् ।
स योगभक्तियुक्तः स्यन्निश्चयेन मुनीश्वरः ।।२२८।।

जो यह आत्मा आत्मा को आत्मा के साथ निरन्तर जोड़ता है, वह निश्चय से योगभक्तिवाला मुनीश्वर है ।

सम्यक्त्वेऽस्मिन् भवभयहरे शुद्धबोधे चरित्रे भक्तिं कुर्यादनिशमतुलां यो भवच्छेददक्षाम् ।
कामक्रोधाद्यखिलदुरघव्रातनिर्मुक्तचेताः भक्तो भक्तो भवति सततं श्रावकः संयमी वा ।।२२०।।

जो भवभय के हरनेवाले इस सम्यक्त्व, शुद्धज्ञान एवं चारित्र की भवछेदक अतुल भक्ति निरन्तर करता है; वह काम-क्रोधादि समस्त दुष्ट पापसमूह से मुक्त चित्तवाला जीव चाहे श्रावक हो या संयमी हो – निरन्तर भक्त है, भक्त है ।"

इसके बाद एक सौ इकतालीसवीं गाथा से निश्चय परमावश्यक अधिकार आरंभ होता है, जो एक सौ अट्ठावनवीं गाथा तक चलता है । एक सौ बियालीसवीं गाथा में आचार्य ने आवश्यक का जो व्युत्पत्त्यर्थ बताया है, वह अपने आप में अद्भुत एवं दृष्टव्य है :–

"ण वसो अवसो अवसस्स कम्म वावस्सयं ति बोद्धव्वा ।

जो अन्य के वश नहीं है, वह 'अवश' है और अवश का कर्म 'आवश्यक' है – ऐसा जानना चाहिये ।"

अन्यवश का विस्तृत स्पष्टीकरण आगे की अनेक गाथाओं में किया गया है, जिनमें बताया गया है कि शुभाशुभभाव में रहनेवाला व द्रव्य-गुण-पर्याय के चिन्तन में मग्न आत्मा अन्यवश है, आत्मस्वरूप में संलग्न आत्मा ही स्ववश है ।

इस सन्दर्भ में निम्नांकित कलश दृष्टव्य है :–

"अन्यवशः संसारी मुनिवेषधरोपि दुःखभाङ्नित्यम् ।
स्ववशो जीवन्मुक्तः किंचिन्न्यूनो जिनेश्वरादेषः ।।२४३।।

जो जीव अन्यवश है; वह भले ही मुनिवेषधारी हो, तथापि संसारी है, नित्य दुख भोगनेवाला है । जो जीव स्ववश है; वह जीवन्मुक्त है, जिनेश्वर से किंचित् ही न्यून है ।"

इसके बाद एक सौ उनसाठवीं गाथा से शुद्धोपयोगाधिकार आरम्भ होता है, जो अन्तिम अधिकार है और अन्त तक अर्थात् एक सौ सत्यासीवीं गाथा तक चलता है । वह प्रसिद्ध गाथा, जिसमें केवली भगवान पर को व्यवहार से जानते हैं और निश्चय से स्व को – यह बताया गया है; इस अधिकार की पहली ही गाथा है । आगे चलकर आत्मा के स्व-परप्रकाशक स्वरूप का युक्तिसंगत विस्तृत स्पष्टीकरण किया गया है ।

अन्त में निर्वाण अर्थात् सिद्धदशा का वर्णन किया गया है ।

दूसरी गाथा में मार्ग और मार्गफल की जो बात आरम्भ की थी, एक सौ पच्यासीवीं गाथा में उस कथन को दुहराते हुए उपसंहार किया गया है ।

अन्त में एक महत्वपूर्ण चेतावनी दी गई है, जो उन्हीं के शब्दों में इसप्रकार है :–

"ईसाभावेण पुणो केई णिंदंति सुन्दरं मग्गं ।
तेसिं वयणं सोच्चाऽभत्तिं मा कुणह जिणमग्गे ।।१८६।।

यदि कोई ईर्ष्याभाव से इस सुन्दर मार्ग की निन्दा करें तो उनके वचन सुनकर इस जिनमार्ग में अभक्ति मत करना ।"

इसप्रकार हम देखते हैं कि सम्पूर्ण नियमसार में एक ही ध्वनि है कि परम पारिणामिक भावरूप निजशुद्धात्मा की आराधना में ही समस्त धर्म समाहित हैं । इसके अतिरिक्त जो भी शुभाशुभ विकल्प एवं शुभाशुभ क्रियाएँ हैं, उन्हें धर्म कहना मात्र उपचार है । अतः प्रत्येक आत्मार्थी का एकमात्र कर्त्तव्य इन उपचरित धर्मों से विरत हो एकमात्र निजशुद्धात्मतत्त्व की आराधना में निरत होना ही है ।

निजशुद्धात्मतत्त्व का ज्ञान, श्रद्धान एवं आचरण (लीनता) ही निश्चय रत्नत्रय है, नियम है । प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, आलोचना, प्रायश्चित्त, परमसमाधि, परमभक्ति, परमावश्यक आदि इसी के विशेष हैं; अतः इसी में समाहित हैं ।

आचार्यदेव स्वयं कहते हैं कि वचनरूप प्रतिक्रमणादि तो स्वाध्याय हैं, ध्यान नहीं; अतः ग्राह्य नहीं । ध्यानरूप निश्चय प्रतिक्रमणादि ही करने योग्य हैं । यदि शक्तिहीनता के कारण ध्यानरूप निश्चय प्रतिक्रमणादि सम्भव न हो तो श्रद्धानरूप प्रतिक्रमण करना । तात्पर्य यह है कि श्रद्धा में ऐसा स्वीकार करना कि वास्तविक प्रतिक्रमणादि तो आत्मा के ध्यानरूप ही हैं, वचनादिरूप नहीं हैं; अर्थात् श्रद्धेय, ध्येय, आराध्य तो एक आत्मा ही है । तत्सम्बन्धी मूल कथन इसप्रकार है :–

"वयणमयं पडिकमणं वयणमयं पच्चखाण णियमं च ।
आलोयण वयणमयं तं सव्वं जाण सज्झायं ।।१५३।।
जदि सक्कदि कादुं जे पडिकमणादिं करेज्ज झाणमयं ।
सत्तिविहीणो जा जइ सद्दहणं चेव कायव्वं ।।१५४।।

वचनमय प्रतिक्रमण, वचनमय प्रत्याख्यान, वचनमय नियम और वचनमय आलोचना– इन सबको स्वाध्याय जानो ।

अहो ! यदि किया जा सके तो ध्यानमय प्रतिक्रमणादि करो, यदि शक्तिविहीन होने से ध्यानमय प्रतिक्रमणादि न कर सको तो तब तक श्रद्धान ही कर्त्तव्य है ।"

यद्यपि मोहाछन्न-दुखी जगत को देख करुणावंत आचार्य भगवन्त श्री कुन्दकुन्दाचार्य समयसार जैसे ग्रन्थाधिराजों की रचना करते हैं, करुणा से विगलित हो उपदेश देते हैं, आदेश देते हैं, विविध युक्तियों एवं उदाहरणों से वस्तुस्वरूप समझाते हैं; तथापि अन्तर में भलीभाँति जानते हैं कि इसप्रकार के विकल्पों में उलझना आत्महित की दृष्टि से हितकर नहीं है, उचित नहीं है । अतः स्वयं को सम्बोधित करते हुए अथवा दूसरों को समझाने के विकल्प में उलझे अन्तेवासियों (निकटवर्ती शिष्यों) को समझाते हुए कहते हैं :-

"णाणाजीवा णाणाकम्मं णाणाविहं हवे लद्धी ।
तम्हा वयणविवादं सगपरसमएहिं वज्जिज्जो ।।१५६।।
लद्धूणं णिहि एक्को तस्स फलं अणुहवेइ सुजणत्ते ।
तह णाणी णाणणिहिं भुंजेइ चइत्तु परतत्ति ।।१५७।।

जीव नानाप्रकार के हैं, कर्म नानाप्रकार के हैं और लब्धियाँ भी नानाप्रकार की हैं; अतः स्वमत और परमतवालों के साथ वचनविवाद उचित नहीं है, निषेध योग्य है ।

जिसप्रकार कोई व्यक्ति निधि को पाकर अपने वतन में गुप्तरूप से रहकर उसके फल को भोगता है, उसीप्रकार ज्ञानी भी परिजनों से दूर रह-गुप्त रह ज्ञाननिधि को भोगता है।"

इसप्रकार हम देखते हैं कि यह नियमसार नामक परमागम मुख्यतः मोक्षमार्ग के निरुपचार निरूपण का अनुपम ग्रन्थाधिराज है । यह मात्र विद्वानों के ही अध्ययन की वस्तु नहीं, अपितु प्रत्येक आत्मार्थी के दैनिक पाठ की चीज है ।

इस युग में आचार्य कुन्दकुन्द के सम्पूर्ण साहित्य के गहन अध्येता एवं प्रबल-प्रचारक आध्यात्मिक सत्पुरुष श्री कानजी स्वामी नियमसार पर प्रवचन करते हुए आनन्द-विभोर होकर कहते हैं :-

"परम पारिणामिकभाव को प्रकाशित करनेवाला श्री नियमसार परमागम और उसकी टीका की रचना छठवें-सातवें गुणस्थान में झूलते हुए महासमर्थ मुनिवरों द्वारा द्रव्य के साथ पर्याय की एकता साधते-साधते हो गई है । जैसे शास्त्र और टीका रचे गये हैं, वैसा ही स्वसंवेदन वे स्वयं कर रहे थे । परम पारिणामिकभाव के अन्तर्अनुभव को ही उन्होंने शास्त्र में उतारा है; प्रत्येक अक्षर शाश्वत, टंकोत्कीर्ण, परमसत्य, निरपेक्ष, कारणशुद्धपर्याय, स्वरूपप्रत्यक्ष सहजज्ञान आदि विषयों का निरूपण करके तो मुनिवरों ने अध्यात्म की अनुभवगम्य अत्यंतात्यंत सूक्ष्म और गहन बात को इस शास्त्र में स्पष्ट किया है ।

सर्वोत्कृष्ट परमागम श्री समयसार में भी इन विषयों का इतने स्पष्टरूप से निरूपण नहीं है । अहो ! जिसप्रकार कोई पराक्रमी कहा जानेवाला पुरुष वन में जाकर

सिंहनी का दूध दुह लाता है, उसीप्रकार आत्मपराक्रमी महा मुनिवरों ने वन में बैठे-बैठे अन्तर का अमृत दुहा है। सर्वसंग परित्यागी निर्ग्रन्थों ने वन में रहकर सिद्ध भगवन्तों से बातें की हैं और अनन्त सिद्ध भगवन्त किसप्रकार सिद्धि को प्राप्त हुए हैं, उसका इतिहास इसमें भर दिया है।"

'परम पारिणामिकभावरूप निज शुद्धात्मतत्त्व ही एकमात्र आराध्य है, उपास्य है, श्रद्धेय है, ध्येय है, परमज्ञेय है। इसके श्रद्धान, ज्ञान एवं ध्यानरूप पावन परिणतियाँ ही साधन हैं, मार्ग हैं, रत्नत्रय हैं, नियम हैं। तथा इन्हीं पावन परिणतियों की परिपूर्णता ही साध्य है, मार्गफल है, निर्वाण है।' – इस परमार्थ सत्य का प्रतिपादक ही यह नियमसार नामक परमागम है।

मेरे साथ सम्पूर्ण जगत भी इस अमृत के सागर में निरन्तर आकण्ठ निमग्न रहे – इस पावन भावना के साथ विराम लेता हूँ।

दिनाङ्क : २९-१-८४ – (डॉ०) हुकमचन्द भारिल्ल

## नियमसार के विषय-विभाजन का सूचक चार्ट



## भगवान श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव के सम्बन्ध में

# अभिलेख एवं उल्लेख

वन्द्यो विभुर्भुवि न कैरिह कौण्डकुन्दः
कुन्द-प्रभा-प्रणयि-कीर्ति-विभूषिताशः ।
यश्चारु-चारण-कराम्बुज-चञ्चरीक-
श्चक्रे श्रुतस्य भरते प्रयतः प्रतिष्ठाम् ॥

[चन्द्रगिरि पर्वत का शिलालेख]

अर्थ :– कुन्द-पुष्प की प्रभा धारण करनेवाली जिनकी कीर्ति द्वारा दिशाएँ विभूषित हुई हैं, जो चारणों के – चारणऋद्धिधारी महामुनियों के – सुन्दर हस्त-कमलों के भ्रमर थे और जिन पवित्रात्मा ने भरतक्षेत्र में श्रुत की प्रतिष्ठा की है, वे विभु कुन्दकुन्द इस पृथ्वी पर किससे वन्द्य नहीं हैं ?

   

······कोण्डकुन्दो यतीन्द्रः ॥
रजोभिरस्पृष्टतमत्वमन्त-
र्बाह्येऽपि संव्यञ्जयितुं यतीशः ।
रजःपदं भूमितलं विहाय
चचार मन्ये चतुरंगुलं सः ॥

[विंध्यगिरि पर्वत का शिलालेख]

अर्थ :– यतीश्वर (श्री कुन्दकुन्दस्वामी) रजःस्थान को – भूमितल को छोड़कर चार अंगुल ऊपर आकाश में गमन करते थे, उसके द्वारा मैं ऐसा समझता हूँ कि वे अन्तर में तथा बाह्य में रज से (अपनी) अत्यन्त अस्पृष्टता व्यक्त करते थे। (अर्थात् वे अन्तरङ्ग में रागादिक मल से और बाह्य में धूल से अस्पृष्ट थे ।)

जइ पउमणंदिणाहो सीमंधरसामिदिव्वणाणेण ।
ण विबोहइ तो समणा कहं सुमग्गं पयाणंति ।।

[दर्शनसार]

अर्थ :— यदि श्री सीमंधर स्वामी (महाविदेहक्षेत्र के वर्तमान तीर्थकरदेव) से प्राप्त हुए दिव्यज्ञान द्वारा श्री पद्मनन्दिनाथ ने (श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव ने) तत्त्वबोध न दिया होता तो मुनिजन सच्चे मार्ग को कैसे जानते ?

❀ ❀ ❀ ❀

जास के मुखार-विन्द तें प्रकाश भास-वृन्द ।
स्याद्वाद जैन बैन इन्दु कुन्दकुन्द से ।।
तास के अभ्यास तें विकास भेदज्ञान होत ।
मूढ़ सो लखै नहीं कुबुद्धि कुन्दकुन्द से ।।
देत हैं अशीस शीस नाय इन्द्र चन्द्र जाहि ।
मोह-मार-खण्ड मार्तण्ड कुन्दकुन्द से ।।
शुद्धबुद्धि-वृद्धिदा प्रसिद्धरिद्धि-सिद्धिदा ।
हुए हैं न होंहिगे मुनिन्द कुन्दकुन्द से ।। ६६ ।।

[प्रवचनसार परमागम]

❀ ❀ ❀ ❀

हे कुन्दकुन्दादि आचार्यों ! आपके वचन भी स्वरूपानुसंधान में इस पामर को परम उपकारभूत हुए हैं, उसके लिये मैं आपको अत्यन्त भक्तिपूर्वक नमस्कार करता हूँ ।

[श्रीमद् राजचन्द्र]

# विषयानुक्रमणिका

## १२. शुद्धोपयोगाधिकार

# श्री समयसार स्तुति

(हरिगीत)

संसारी जीवनां भावमरणो टालवा करुणा करी,
सरिता बहावी सुधा-तणी प्रभु वीर ! तें संजीवनी ।
शोषाती देखी सरितने करुणाभीना हृदये करी,
मुनिकुन्द संजीवनी समयप्राभृत तणे भाजन भरी ॥१॥

(अनुष्टुप्)

कुन्दकुन्द रच्युं शास्त्र, साथिया अमृते पूर्या ।
ग्रंथाधिराज ! तारामां भावो ब्रह्मांडना भर्या ॥२॥

(शिखरिणी)

अहो ! वाणी तारी प्रशमरस-भावे नितरती,
मुमुक्षु ने पाती अमृतरस अंजलि भरीभरी ।
अनादिनी मूर्छा विष-तणी त्वराथी उतरती,
विभावेथी थंभी स्वरूप भणी दौड़े परिणती ॥३॥

(शार्दूलविक्रीड़ित)

तूं छे निश्चयग्रन्थ भङ्ग सगला व्यवहारना भेदवा,
तूं प्रज्ञाछीणी ज्ञान ने उदयनी संधि सहु छेदवा ।
साथी साधकनो तूं भानु जगनो संदेश महावीरनो,
विसामो भवक्लांतना हृदयनो, तूं पन्थ मुक्ति-तणो ॥४॥

(वसंततिलका)

सूण्ये तने रसनिबन्ध शिथिल थाय,
जाण्ये तने हृदय ज्ञानी तणां जणाय ।
तूं रूचतां जगतनी रुचि आलसे सौ,
तूं रीझतां सकलज्ञायकदेव रीझे ॥५॥

(अनुष्टुप्)

बनावूं पत्र कुन्दनना, रत्नों ना अक्षरो लखी ।
तथापि कुन्दसूत्रोनां अंकाये मूल्य ना कदी ॥६॥



❀ श्री सर्वज्ञवीतरागाय नमः ❀

# शास्त्र-स्वाध्याय का प्रारम्भिक मंगलाचरण



ओंकारं बिन्दुसंयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिनः ।
कामदं मोक्षदं चैव ॐकाराय नमोनमः ॥१॥
अविरलशब्दघनौघ प्रक्षालितसकलभूतलकलङ्का ।
मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतु नो दुरितान् ॥२॥
अज्ञानतिमिरान्धानां ज्ञानाञ्जनशलाकया ।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्री गुरवे नमः ॥३॥

  

卐 श्री परमगुरवे नमः, परम्पराचार्यश्रीगुरवे नमः 卐

  

सकलकलुषविध्वंसकं, श्रेयसां परिवर्धकं, धर्मसम्बन्धकं, भव्य जीवमनःप्रतिबोधकारकं, पुण्यप्रकाशकं, पापप्रणाशकमिदं शास्त्रं-श्रीसमयसारनामधेयं; अस्य मूलग्रन्थकर्तारः श्रीसर्वज्ञ-देवास्तदुत्तरग्रन्थ-कर्तारः श्रीगणधरदेवाः प्रतिगणधरदेवास्तेषां वचनानुसारमासाद्य आचार्यश्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचितम् ।

॥ श्रोतारः सावधानतया शृण्वन्तु ॥

  

मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमो गणी ।
मंगलं कुन्दकुन्दार्यो जैनधर्मोऽस्तु मंगलम् ॥४॥
सर्वमंगलमांगल्यं सर्वकल्याणकारकं ।
प्रधानं सर्वधर्माणां जैनं जयतु शासनम् ॥५॥





परमात्मने नमः

श्रीमद्‌भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवप्रणीतः

# नियमसारः

— १ —

## जीव अधिकारः

श्रीपद्मप्रभमलधारिदेवविरचिततात्पर्यवृत्तिसमुपेतः ।

( मालिनी )

त्वयि सति परमात्मन्मादृशान्मोहमुग्धान्
कथमतनुवशत्वान्बुद्धकेशान्यजेऽहम् ।
सुगतमगधरं वा वागधीशं शिवं वा
जितभवमभिवन्दे भासुरं श्रीजिनं वा ॥१॥

---

## मूल गाथाओंका तथा तात्पर्यवृत्ति नामक टीकाका

## हिन्दी अनुवाद

[ प्रथम, ग्रन्थके आदिमें श्रीमद्‌भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचित प्राकृतगाथाबद्ध इस "नियमसार" नामक शास्त्रकी "तात्पर्यवृत्ति" नामक संस्कृत टीकाके रचयिता मुनि श्री पद्मप्रभमलधारिदेव सात श्लोकों द्वारा मंगलाचरणादि करते हैं:— ]

[श्लोकार्थ:—] हे परमातमा ! तेरे होते हुए मैं अपने जैसे (संसारियों जैसे) मोहमुग्ध और कामवश बुद्धको तथा ब्रह्मा–विष्णु–महेशको क्यों पूजूं ? ( नहीं

( अनुष्टुभ् )

वाचं वाचंयमीन्द्राणां वक्त्रवारिजवाहनम् ।
वन्दे नयद्वयायत्तवाच्यसर्वस्वपद्धतिम् ॥२॥

( शालिनी )

सिद्धान्तोद्धश्रीधवं सिद्धसेनं
तर्काब्जार्कं भट्टपूर्वाकलंकम् ।

---

पूजुंगा । ) जिसने भवोंको जीता है उसकी मैं वन्दना करता हूँ—उसे प्रकाशमान ऐसे श्रीजिन कहो, [1]सुगत कहो, [2]गिरिधर कहो, [3]वागीश्वर कहो या [4]शिव कहो ।१।

[ श्लोकार्थ:— ] [5]वाचंयमीन्द्रोंका (—जिनदेवोंका) मुखकमल जिसका वाहन है और दो नयोंके आश्रयसे सर्वस्व कहनेकी जिसकी पद्धति है उस वाणीकी (जिनभगवन्तोंकी स्याद्वादमुद्रित वाणीकी) मैं वन्दना करता हूँ ।२।

[ श्लोकार्थ:— ] उत्तम सिद्धान्तरूपी श्रीके पति सिद्धसेन मुनीन्द्रकी, [6]तर्ककमलके सूर्य भट्ट अकलंक मुनीन्द्रकी, [7]शब्दसिन्धुके चन्द्र पूज्यपाद मुनीन्द्रकी और तद्विद्यासे (—सिद्धान्तादि तीनोंके ज्ञानसे) समृद्ध वीरनन्दि मुनीन्द्रकी मैं वन्दना करता हूँ ।३।

---

१–बुद्धको सुगत कहा जाता है । सुगत अर्थात् [१] शोभनीकताको प्राप्त, अथवा [२] सम्पूर्णताको प्राप्त । श्री जिनभगवान [१] मोहरागद्वेषका अभाव होनेके कारण शोभनीकताको प्राप्त हैं, और [२] केवलज्ञानादिको प्राप्त कर लिया है इसलिये सम्पूर्णताको प्राप्त हैं; इसलिये उन्हें यहाँ सुगत कहा है ।

२–कृष्णको गिरिधर [अर्थात् पर्वतको धारण कर रखनेवाले] कहा जाता है । श्री जिनभगवान अनन्तवीर्यवान् होनेसे उन्हें यहाँ गिरिधर कहा है ।

३–ब्रह्माको अथवा बृहस्पतिको वागीश्वर [अर्थात् वाणीके अधिपति] कहा जाता है । श्री जिनभगवान दिव्यवाणीके प्रकाशक होनेसे उन्हें यहाँ वागीश्वर कहा है ।

४–महेशको [शंकरको] शिव कहा जाता है । श्री जिनभगवान कल्याणस्वरूप होनेसे उन्हें यहाँ शिव कहा गया है ।

५–वाचंयमीन्द्र=मुनियोंमें प्रधान अर्थात् जिनदेव; मौन सेवन करनेवालों में श्रेष्ठ अर्थात् जिनदेव; वाक्संयमियोंमें इन्द्र समान अर्थात् जिनदेव । [वाचंयमी=मुनि; मौन सेवन करनेवाले; वाणीके संयमी ।]

६–तर्ककमलके सूर्य=तर्करूपी कमलको प्रफुल्लित करनेमें सूर्य समान ।

७–शब्दसिन्धुके चन्द्र=शब्दरूपी समुद्रको उछालनेमें चन्द्र समान ।

शब्दाब्धीन्दुं पूज्यपादं च वन्दे ।
तद्विद्याढ्यं वीरनन्दिं व्रतीन्द्रम् ॥३॥

( अनुष्टुभ् )

अपवर्गाय भव्यानां शुद्धये स्वात्मनः पुनः ।
वक्ष्ये नियमसारस्य वृत्तिं तात्पर्य्यसंज्ञिकाम् ॥४॥

किं च—

( आर्या )

गुणधरगणधररचितं श्रुतधरसन्तानतस्तु सुव्यक्तम् ।
परमागमार्थसार्थं वक्तुममुं के वयं मन्दाः ॥५॥

अपि च—

( अनुष्टुभ् )

अस्माकं मानसान्युच्चैः प्रेरितानि पुनः पुनः ।
परमागमसारस्य रुच्या मांसलयाऽधुना ॥६॥

( अनुष्टुभ् )

पञ्चास्तिकायषड्द्रव्यसप्ततत्त्वनवार्थकाः ।
प्रोक्ताः सूत्रकृता पूर्वं प्रत्याख्यानादिसत्क्रियाः ॥७॥

---

[श्लोकार्थः—] भव्योंके मोक्षके लिये तथा निज आत्माकी शुद्धिके हेतु नियमसारकी "तात्पर्यवृत्ति" नामक टीका मैं कहूँगा ।४।

पुनश्च—

[श्लोकार्थः—] गुणके धारण करनेवाले गणधरोंसे रचित और श्रुतधरोंकी परम्परासे अच्छी तरह व्यक्त किये गये इस परमागमके अर्थसमूहका कथन करनेमें हम मन्दबुद्धि तो कौन ? ।५।

तथापि—

[श्लोकार्थः—] इस समय हमारा मन परमागमके सारकी पुष्ट रुचिसे पुनः पुनः अत्यन्त प्रेरित हो रहा है । [ उस रुचिसे प्रेरित होनेके कारण "तात्पर्यवृत्ति" नामकी यह टीका रची जा रही है । ] ।६।

[श्लोकार्थः—] सूत्रकारने पहले पाँच अस्तिकाय, छह द्रव्य, सात तत्त्व और नव पदार्थ तथा प्रत्याख्यानादि सत्क्रियाका कथन किया है ( अर्थात् भगवान् कुन्दकुन्दाचार्यदेवने इस शास्त्रमें प्रथम पाँच अस्तिकाय आदि और पश्चात् प्रत्याख्यानादि सत्क्रियाका कथन किया है ) ।७।

अलमलमतिविस्तरेण । स्वस्ति साक्षादस्मै विवरणाय ।

अथ सूत्रावतारः--

णमिऊण जिणं वीरं अणंतवरणाणदंसणसहावं ।
वोच्छामि णियमसारं केवलिसुदकेवलीभणिदं ॥१॥

नत्वा जिनं वीरं अनन्तवरज्ञानदर्शनस्वभावम् ।
वक्ष्यामि नियमसारं केवलिश्रुतकेवलिभणितम् ॥१॥

अथात्र जिनं नत्वेत्यनेन शास्त्रस्यादावसाधारणं मङ्गलमभिहितम् ।

नत्वेत्यादि—अनेकजन्माटवीप्रापणहेतून् समस्तमोहरागद्वेषादीन् जयतीति जिनः । वीरो विक्रान्तः, वीरयते शूरयते विक्रामति कर्मारातीन् विजयत इति वीरः—श्रीवर्द्धमानसन्मति-

---

अति विस्तारसे बस होओ, बस होओ । साक्षात् यह विवरण जयवन्त वर्तो ।

अब ( श्रीमद्‌भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचित ) गाथासूत्रका अवतरण किया जाता है:—

गाथा १

अन्वयार्थः—[अनन्तवरज्ञानदर्शनस्वभावं] अनन्त और उत्कृष्ट ज्ञानदर्शन जिनका स्वभाव है ऐसे (–केवलज्ञानी और केवलदर्शनी) [ जिनं वीरं ] जिन वीरको [ नत्वा ] नमन करके [ केवलिश्रुतकेवलिभणितं ] केवली तथा श्रुतकेवलियोंका कहा हुआ [नियमसारं] नियमसार [वक्ष्यामि] मैं कहूँगा ।

टीकाः—यहाँ "जिनं नत्वा" इस गाथासे शास्त्रके आदिमें असाधारण मङ्गल कहा है ।

"नत्वा" इत्यादि पदोंका तात्पर्य कहा जाता है:—

अनेक जन्मरूप अटवीको प्राप्त करानेके हेतुभूत समस्त मोहरागद्वेषादिकको जो जीत लेता है वह "जिन" है । "वीर" अर्थात् विक्रान्त (–पराक्रमी) ; वीरता प्रगट करे, शौर्य प्रगट करे, विक्रम ( पराक्रम ) दर्शाये, कर्मशत्रुओं पर विजय प्राप्त करे, वह "वीर" है । ऐसे वीरको—जो कि श्री वर्द्धमान, श्री सन्मतिनाथ, श्री अतिवीर तथा

---

नमकर अनन्तोत्कृष्ट दर्शन–ज्ञानमय जिन वीरको ।
कहुँ नियमसार सु केवली श्रुतकेवली परिकथितको ॥१॥

नाथमहतिमहावीराभिधानैः सनाथः परमेश्वरो महादेवाधिदेवः पश्चिमतीर्थनाथः त्रिभुवनसचराचर-द्रव्यगुणपर्यायैकसमयपरिच्छित्तिसमर्थसकलविमलकेवलज्ञानदर्शनाभ्यां युक्तो यस्तं प्रणम्य वक्ष्यामि कथयामीत्यर्थः । कम् ? नियमसारम् । नियमशब्दस्तावत् सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रेषु वर्तते; नियमसार इत्यनेन शुद्धरत्नत्रयस्वरूपमुक्तम् । किंविशिष्टम् ? केवलिश्रुतकेवलिभणितम् । केवलिनः सकलप्रत्यक्षज्ञानधराः, श्रुतकेवलिनः सकलद्रव्यश्रुतधरास्तैः केवलिभिः श्रुतकेवलिभिश्च भणितं सकलभव्यनिकुरम्बहितकरं नियमसाराभिधानं परमागमं वक्ष्यामीति विशिष्टेष्टदेवतास्त-वनानन्तरं सूत्रकृता पूर्वसूरिणा श्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवगुरुणा प्रतिज्ञातम् । इति सर्वपदानां तात्पर्य्यमुक्तम् ।

(मालिनी)

जयति जगति वीरः शुद्धभावास्तमारः
त्रिभुवनजनपूज्यः पूर्णबोधैकराज्यः ।
नतदिविजसमाजः प्रास्तजन्मद्रुबीजः
समवसृतिनिवासः केवलश्रीनिवासः ॥८॥

---

श्री महावीर–इन नामोंसे युक्त हैं, जो परमेश्वर हैं, महादेवाधिदेव हैं, अन्तिम तीर्थनाथ हैं, जो तीन भुवनके, सचराचर, द्रव्य–गुण–पर्यायसे कहे जानेवाले समयको (समस्त द्रव्योंको) जानने–देखनेमें समर्थ ऐसे सकलविमल (–सर्वथा निर्मल) केवलज्ञानदर्शनसे संयुक्त हैं उन्हें—नमन करके कहता हूँ । क्या कहता हूँ ? "नियमसार" कहता हूँ । "नियम" शब्द प्रथम तो, सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रके लिये है । "नियमसार" ("नियमका सार") ऐसा कहकर शुद्ध रत्नत्रयका स्वरूप कहा है । कैसा है वह ? केवलियों तथा श्रुतकेवलियोंने कहा हुआ है । "केवली" वे सकलप्रत्यक्ष ज्ञानके धारण करनेवाले और 'श्रुतकेवली' वे सकल द्रव्यश्रुतके धारण करनेवाले; ऐसे केवलियों तथा श्रुतकेवलियोंने कहा हुआ, सकल भव्यसमूहको हितकर, "नियमसार" नामका परमागम मैं कहता हूँ । इसप्रकार विशिष्ट इष्टदेवताका स्तवन करके, फिर सूत्रकार पूर्वाचार्य श्री कुन्दकुन्दाचार्य-देवगुरुने प्रतिज्ञा की ।

—इसप्रकार सर्व पदोंका तात्पर्य कहा गया ।

[अब, पहली गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्री पद्मप्रभ-मलधारिदेव श्लोक कहते हैं :]

**मग्गो मग्गफलं ति य दुविहं जिणसासणे समक्खादं ।**
**मग्गो मोक्खउवाओ तस्स फलं होइ णिव्वाणं ॥२॥**

मार्गो मार्गफलमिति च द्विविधं जिनशासने समाख्यातम् ।
मार्गो मोक्षोपायः तस्य फलं भवति निर्वाणम् ॥२॥

मोक्षमार्गतत्फलस्वरूपनिरूपणोपन्यासोऽयम् ।

'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' इति वचनात्, मार्गस्तावच्छुद्धरत्नत्रयं, मार्गफलमपुनर्भवपुरन्ध्रिकास्थूलभालस्थललीलालंकारतिलकता। द्विविधं किलैवं परमवीतरागसर्वज्ञशासने

---

[श्लोकार्थ:—] शुद्धभाव द्वारा *मारका (कामका) जिन्होंने नाश किया है, तीन भुवनके जनोंको जो पूज्य हैं, पूर्ण ज्ञान जिनका एक राज्य है, देवोंका समाज जिन्हें नमन करता है, जन्मवृक्षका बीज जिन्होंने नष्ट किया है, समवसरणमें जिनका निवास है और केवलश्री (—केवलज्ञानदर्शनरूपी लक्ष्मी) जिनमें वास करती है, वे वीर जगतमें जयवन्त वर्तते हैं ।८।

गाथा २

अन्वयार्थ:—[ **मार्गः मार्गफलम्** ] मार्ग और मार्गफल [ **इति च द्विविधं** ] ऐसे दो प्रकारका [ **जिनशासने** ] जिन शासनमें [ **समाख्यातम्** ] कथन किया गया है; [**मार्गः मोक्षोपायः**] मार्ग मोक्षोपाय है और [ **तस्य फलं** ] उसका फल [ **निर्वाणं भवति** ] निर्वाण है ।

**टीका:**—यह, मोक्षमार्ग और उसके फलके स्वरूपनिरूपणकी सूचना (—उन दोनोंके स्वरूपके निरूपणकी प्रस्तावना) है ।

"सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः (सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र मोक्षमार्ग है)" ऐसा (शास्त्रका) वचन होनेसे, मार्ग तो शुद्धरत्नत्रय है और मार्गफल मुक्तिरूपी रमणीके विशाल भालप्रदेशमें शोभा—अलङ्काररूप तिलकपना है (अर्थात् मार्गफल मुक्तिरूपी रमणीको वरण करना है)। इस प्रकार वास्तवमें (मार्ग

---

* मार=[१] कामदेव; [२] हिंसा; [३] मरण ।

**है मार्गका अरु मार्ग—फलका कथन जिन—शासन विषें ।**
**है मार्ग मोक्षउपाय अरु निर्वाण उसका फल कहें ॥२॥**

चतुर्थज्ञानधारिभिः पूर्वसूरिभिः समाख्यातम् । परमनिरपेक्षतया निजपरमात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धान-परिज्ञानानुष्ठानशुद्धरत्नत्रयात्मकमार्गो मोक्षोपायः, तस्य शुद्धरत्नत्रयस्य फलं स्वात्मोपलब्धिरिति ।

( पृथ्वी )

क्वचिद् व्रजति कामिनीरतिसमुत्थसौख्यं जनः
क्वचिद् द्रविणरक्षणे मतिमिमां च चक्रे पुनः ।
क्वचिज्जिनवरस्य मार्गमुपलभ्य यः पण्डितो
निजात्मनि रतो भवेद् व्रजति मुक्तिमेतां हि सः ॥९॥

**णियमेण य जं कज्जं तं णियमं णाणदंसणचरित्तं ।**
**विवरीयपरिहरत्थं भणिदं खलु सारमिदि वयणं ॥३॥**

---

और मार्गफल ऐसा) दो प्रकारका, चतुर्थज्ञानधारी (–मनःपर्ययज्ञानके धारण करनेवाले) पूर्वाचार्योंने परमवीतराग सर्वज्ञके शासनमें कथन किया है। निज परमात्मतत्त्वके सम्यक्श्रद्धान–ज्ञान–अनुष्ठानरूप *शुद्धरत्नत्रयात्मक मार्ग परम निरपेक्ष होनेसे मोक्षका उपाय है और उस शुद्धरत्नत्रयका फल स्वात्मोपलब्धि ( –निज शुद्ध आत्माकी प्राप्ति ) है।

[ अब दूसरी गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्लोक कहते हैं : ]

[श्लोकार्थः—] मनुष्य कभी कामिनीके प्रति रतिसे उत्पन्न होनेवाले सुखकी ओर गति करता है और फिर कभी धनरक्षाकी बुद्धि करता है। जो पण्डित कभी जिनवरके मार्गको प्राप्त करके निज आत्मामें रत हो जाते हैं, वे वास्तवमें इस मुक्तिको प्राप्त होते हैं।९।

---

* शुद्धरत्नत्रय अर्थात् निज परमात्मतत्त्वकी सम्यक् श्रद्धा, उसका सम्यक् ज्ञान और उसका सम्यक् आचरण परकी तथा भेदोंकी लेश भी अपेक्षा रहित होनेसे वह शुद्धरत्नत्रय मोक्षका उपाय है; उस शुद्धरत्नत्रयका फल शुद्ध आत्माकी पूर्ण प्राप्ति अर्थात् मोक्ष है।

जो नियमसे कर्तव्य दर्शन–ज्ञान–व्रत यह नियम है।
यह सार पद विपरीतके परिहार हित परिकथित है ॥३॥

नियमेन च यत्कार्यं स नियमो ज्ञानदर्शनचारित्रम् ।
विपरीतपरिहारार्थं भणितं खलु सारमिति वचनम् ॥३॥

अत्र नियमशब्दस्य सारत्वप्रतिपादनद्वारेण स्वभावरत्नत्रयस्वरूपमुक्तम् ।

यः सहजपरमपारिणामिकभावस्थितः स्वभावानन्तचतुष्टयात्मकः शुद्धज्ञानचेतनापरिणामः स नियमः । नियमेन च निश्चयेन यत्कार्यं प्रयोजनस्वरूपं ज्ञानदर्शनचारित्रम् । ज्ञानं तावत् तेषु त्रिषु परद्रव्यनिरवलंबत्वेन निःशेषतोन्तर्मुखयोगशक्तेः सकाशात् निजपरमतत्त्व-

---

गाथा ३

अन्वयार्थः—[ सः नियमः ] नियम अर्थात् [ नियमेन च ] नियमसे (निश्चित) [ यत् कार्यं ] जो करने योग्य हो वह अर्थात् [ ज्ञानदर्शनचारित्रम् ] ज्ञानदर्शनचारित्र । [ विपरीतपरिहारार्थं ] विपरीतके परिहार हेतुसे ( ज्ञानदर्शनचारित्रसे विरुद्ध भावोंका त्याग करनेके लिये ) [ खलु ] वास्तवमें [ सारम् इति वचनम् ] "सार" ऐसा वचन [ भणितम् ] कहा है ।

टीकाः—यहां ( इस गाथामें ), "नियम" शब्दको "सार" शब्द क्यों लगाया है उसके प्रतिपादन द्वारा स्वभावरत्नत्रयका स्वरूप कहा है ।

जो सहज [1]परम पारिणामिक भावसे स्थित, स्वभाव–अनन्तचतुष्टयात्मक [2]शुद्धज्ञानचेतनापरिणाम सो [3]नियम ( –कारणनियम ) है । नियम ( –कार्यनियम ) अर्थात् निश्चयसे ( निश्चित ) जो करने योग्य—प्रयोजनस्वरूप—हो वह अर्थात्

---

१–इस परम पारिणामिक भावमें "पारिणामिक" शब्द होने पर भी वह उत्पादव्ययरूप परिणामको सूचित करनेके लिये नहीं है तथा पर्यायार्थिकनयका विषय नहीं है; यह परम पारिणामिक भाव तो उत्पादव्ययनिरपेक्ष एकरूप है और द्रव्यार्थिकनयका विषय है । [ विशेषके लिये हिन्दी समयसार गाथा ३२०, पृष्ठ ४२३ पर श्री जयसेनाचार्यदेवकी संस्कृत टीका और बृहद् द्रव्यसंग्रह गाथा १३ की टीका, ३४–३५ पृष्ठ देखो ।]

२–इस शुद्धज्ञानचेतनापरिणाममें "परिणाम" शब्द होने पर भी वह उत्पादव्ययरूप परिणामको सूचित करनेके लिये नहीं है और पर्यायार्थिक नयका विषय नहीं है; यह शुद्धज्ञानचेतनापरिणाम तो उत्पादव्ययनिरपेक्ष एकरूप है और द्रव्यार्थिक नयका विषय है ।

३–यह नियम सो कारणनियम है, क्योंकि वह सम्यग्ज्ञानदर्शनचारित्ररूप कार्यनियमका कारण है । [ कारणनियमके आश्रयसे कार्यनियम प्रगट होता है ।]

परिज्ञानम् उपादेयं भवति। दर्शनमपि भगवत्परमात्मसुखाभिलाषिणो जीवस्य शुद्धान्तस्तत्त्व-विलासजन्मभूमिस्थाननिजशुद्धजीवास्तिकायसमुपजनितपरमश्रद्धानमेव भवति। चारित्रमपि निश्चयज्ञानदर्शनात्मककारणपरमात्मनि अविचलस्थितिरेव। अस्य तु नियमशब्दस्य निर्वाणकारणस्य विपरीतपरिहारार्थत्वेन सारमिति भणितं भवति।

( आर्या )

इति विपरीतविमुक्तं रत्नत्रयमनुत्तमं प्रपद्याहम्।
अपुनर्भवभामिन्यां समुद्भवमनंगशं यामि ॥१०॥

---

ज्ञानदर्शनचारित्र। उन तीनोंमेंसे प्रत्येकका स्वरूप कहा जाता है:—( १ ) परद्रव्यका अवलम्बन लिये बिना निःशेषरूपसे अन्तर्मुख योगशक्तिमेंसे उपादेय (—उपयोगको सम्पूर्णरूपसे अन्तर्मुख करके ग्रहण करनेयोग्य) ऐसा जो निज परमतत्त्वका परिज्ञान (—जानना) सो ज्ञान है। ( २ ) भगवान परमात्माके सुखाभिलाषी जीवको शुद्ध अन्तः तत्त्वके [1]विलासका जन्मभूमिस्थान जो निज शुद्ध जीवास्तिकाय उससे उत्पन्न होनेवाला जो परम श्रद्धान वही दर्शन है। ( ३ ) निश्चयज्ञानदर्शनात्मक कारणपरमात्मामें अविचल स्थिति (—निश्चलरूपसे लीन रहना) ही चारित्र है। यह ज्ञानदर्शन-चारित्रस्वरूप नियम निर्वाणका [2]कारण है। उस "नियम" शब्दको [3]विपरीतके परिहार हेतु "सार" शब्द जोड़ा गया है।

[अब तीसरी गाथा की टीका पूर्ण करते हुए श्लोक कहा जाता है :]

[श्लोकार्थः—] इसप्रकार मैं विपरीत रहित (—विकल्परहित) [4]अनुत्तम रत्नत्रयका आश्रय करके मुक्तिरूपी रमणीसे उत्पन्न अनङ्ग (—अशरीरी, अतीन्द्रिय, आत्मिक ) सुखको प्राप्त करता हूं।१०।

---

१–विलास=क्रीड़ा, आनन्द, मौज।

२–कारण जैसा ही कार्य होता है; इसलिये स्वरूपमें स्थिरता करने का अभ्यास ही वास्तवमें अनन्त काल तक स्वरूपमें स्थिर रह जाने का उपाय है।

३–विपरीत=विरुद्ध। [ व्यवहाररत्नत्रयरूप विकल्पोंको—पराश्रित भावोंको—छोड़कर मात्र निर्विकल्प ज्ञानदर्शनचारित्रका ही – शुद्धरत्नत्रयका ही—स्वीकार करने हेतु "नियम" के साथ "सार" शब्द जोड़ा है। ]

४–अनुत्तम=जिससे उत्तम कोई दूसरा नहीं है ऐसा; सर्वोत्तम; सर्वश्रेष्ठ।

**णियमं मोक्खउवाओ तस्स फलं हवदि परमणिव्वाणं ।**
**एदेसिं तिण्हं पि य पत्तेयपरूवणा होइ ॥४॥**

नियमो मोक्षोपायस्तस्य फलं भवति परमनिर्वाणम् ।
एतेषां त्रयाणामपि च प्रत्येकप्ररूपणा भवति ॥४॥

रत्नत्रयस्य भेदकरणलक्षणकथनमिदम् ।

मोक्षः साक्षादखिलकर्मप्रध्वंसनेनासादितमहानन्दलाभः । पूर्वोक्तनिरुपचाररत्नत्रयपरिणतिस्तस्य महानन्दस्योपायः । अपि चैषां ज्ञानदर्शनचारित्राणां त्रयाणां प्रत्येकप्ररूपणा भवति । कथम्, इदं ज्ञानमिदं दर्शनमिदं चारित्रमित्यनेन विकल्पेन । दर्शनज्ञानचारित्राणां लक्षणं वक्ष्यमाणसूत्रेषु ज्ञातव्यं भवति ।

---

गाथा ४

अन्वयार्थः—[नियमः] (रत्नत्रयरूप) नियम [मोक्षोपायः] मोक्षका उपाय है; [तस्य फलं] उसका फल [परमनिर्वाणं भवति] परम निर्वाण है । [अपि च] पुनश्च (भेदकथन द्वारा अभेद समझानेके हेतु) [एतेषां त्रयाणां] इन तीनोंका [प्रत्येकप्ररूपणा] भेद करके भिन्न-भिन्न निरूपण [भवति] होता है ।

टीकाः—रत्नत्रयके भेद करनेके सम्बन्धमें और उनके लक्षणोंके सम्बन्धमें यह कथन है ।

समस्त कर्मोंके नाशद्वारा साक्षात् प्राप्त किया जानेवाला महा आनन्दका लाभ सो मोक्ष है । उस महा आनन्द का उपाय पूर्वोक्त निरुपचार रत्नत्रयरूप परिणति है । पुनश्च (निरुपचार रत्नत्रयरूप अभेदपरिणतिमें अन्तर्भूत रहे हुए) इन तीनका—ज्ञान, दर्शन और चारित्रका—भिन्न-भिन्न निरूपण होता है । किसप्रकार ? यह ज्ञान है, यह दर्शन है, यह चारित्र है—इसप्रकार भेद करके । (इस शास्त्रमें) जो गाथासूत्र आगे कहे जायेंगे उनमें दर्शन-ज्ञान-चारित्रके लक्षण ज्ञात होंगे ।

[अब, चौथी गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए श्लोक कहा जाता है :]

---

**है नियम मोक्ष-उपाय उसका फल परम निर्वाण है ।**
**इन तीनका ही भेद पूर्वक भिन्न भिन्न विधान है ॥४॥**

( मंदाक्रांता )

मोक्षोपायो भवति यमिनां शुद्धरत्नत्रयात्मा
ह्यात्मा ज्ञानं न पुनरपरं दृष्टिरन्याऽपि नैव ।
शीलं तावन्न भवति परं मोक्षुभिः प्रोक्तमेतद्
बुद्ध्वा जन्तुर्न पुनरुदरं याति मातुः स भव्यः ॥११॥

**अत्तागमतच्चाणं सद्दहणादो हवेइ सम्मत्तं ।**
**ववगयअसेसदोसो सयलगुणप्पा हवे अत्तो ॥५॥**

आप्तागमतत्त्वानां श्रद्धानाद्भवति सम्यक्त्वम् ।
व्यपगताशेषदोषः सकलगुणात्मा भवेदाप्तः ॥५॥

व्यवहारसम्यक्त्वस्वरूपाख्यानमेतत् ।

आप्तः शंकारहितः । शंका हि सकलमोहरागद्वेषादयः । आगमः तन्मुखारविन्दविनिर्गतसमस्तवस्तुविस्तारसमर्थनदक्षः चतुरवचनसंदर्भः । तत्त्वानि च बहिस्तत्त्वान्तस्तत्त्वपरमात्म-

---

[श्लोकार्थः—] मुनियोंको मोक्षका उपाय शुद्धरत्नत्रयात्मक (शुद्धरत्नत्रय-परिणतिरूप परिणमित) आत्मा है । ज्ञान इससे कोई अन्य नहीं है, दर्शन भी इससे कोई अन्य नहीं है और शील (चारित्र) भी अन्य नहीं है ।—यह, मोक्षको प्राप्त करनेवालोंने (अरिहन्तभगवन्तोंने ) कहा है । इसे जानकर जो जीव पुनः माताके उदरमें नहीं आता, वह भव्य है ।११।

गाथा ५

अन्वयार्थः—[ आप्तागमतत्त्वानां ] आप्त, आगम और तत्त्वोंकी [ श्रद्धानात् ] श्रद्धासे [ सम्यक्त्वम् ] सम्यक्त्व [ भवति ] होता है; [ व्यपगताशेषदोषः ] जिसके अशेष (समस्त) दोष दूर हुए हैं ऐसा जो [ सकलगुणात्मा ] सकलगुणमय पुरुष [ आप्तः भवेत् ] वह आप्त है ।

टीकाः—यह व्यवहारसम्यक्त्वके स्वरूपका कथन है ।

आप्त अर्थात् शंकारहित । शंका अर्थात् सकल मोहरागद्वेषादिक ( दोष ) ।

---

रे ! आप्त–आगम–तत्त्वका श्रद्धान वह सम्यक्त्व है ।
निःशेषदोषविहीन जो गुणसकलमय सो आप्त है ॥५॥

तत्त्वभेदभिन्नानि अथवा जीवाजीवास्रवसंवरनिर्जराबन्धमोक्षाणां भेदात्सप्तधा भवन्ति। तेषां सम्यक्श्रद्धानं व्यवहारसम्यक्त्वमिति।

( आर्या )

भवभयभेदिनि भगवति भवतः किं भक्तिरत्र न समस्ति।
तर्हि भवाम्बुधिमध्यग्राहमुखान्तर्गतो भवसि ॥१२॥

**छुहतण्हभीरुरोसो रागो मोहो चिंता जरा रुजा मिच्चू।**
**सेदं खेद मदो रइ विम्हियणिद्दा जणुव्वेगो ॥६॥**

क्षुधा तृष्णा भयं रोषो रागो मोहश्चिन्ता जरा रुजा मृत्युः।
स्वेदः खेदो मदो रतिः विस्मयनिद्रे जन्मोद्वेगौ ॥६॥

---

आगम अर्थात् आप्तके मुखारविन्दसे निकली हुई, समस्त वस्तुविस्तारका स्थापन करनेमें समर्थ ऐसी चतुर वचनरचना। तत्त्व बहिःतत्त्व और अन्तःतत्त्वरूप परमात्मतत्त्व ऐसे (दो) भेदोंवाले हैं अथवा जीव, अजीव, आस्रव, संवर, निर्जरा, बन्ध तथा मोक्ष ऐसे भेदोंके कारण सात प्रकारके हैं। उनका (–आप्तका, आगमका और तत्त्वका) सम्यक् श्रद्धान सो व्यवहारसम्यक्त्व है।

[ अब, पाँचवीं गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए श्लोक कहा जाता है: ]

[श्लोकार्थ:—] भवके भयका भेदनकरनेवाले इन भगवानके प्रति क्या तुझे भक्ति नहीं है? तो तू भवसमुद्रके मध्यमें रहनेवाले मगरके मुखमें है।१२।

गाथा ६

अन्वयार्थः—[ क्षुधा ] क्षुधा, [ तृष्णा ] तृषा, [ भयं ] भय, [ रोषः ] रोष (क्रोध), [ रागः ] राग, [ मोहः ] मोह, [ चिन्ता ] चिन्ता, [ जरा ] जरा, [ रुजा ] रोग, [ मृत्युः ] मृत्यु, [ स्वेदः ] स्वेद ( पसीना ), [ खेदः ] खेद, [ मदः ] मद,

---

है दोष अष्टादश कहे रति मोह, चिन्ता, मद, जरा।
भय, दोष, राग, रु जन्म, निद्रा, रोग, खेद, क्षुधा, तृषा ॥६॥

अष्टादशदोषस्वरूपाख्यानमेतत् ।

असातावेदनीयतीव्रमंदक्लेशकरी क्षुधा । असातावेदनीयतीव्रतीव्रतरमंदमंदतरपीडया समुपजाता तृषा । इहलोकपरलोकात्राणागुप्तिमरणवेदनाकस्मिकभेदात् सप्तधा भवति भयम् । क्रोधनस्य पुंसस्तीव्रपरिणामो रोषः । रागः प्रशस्तोऽप्रशस्तश्च; दानशीलोपवासगुरुजनवैयावृत्त्यादिसमुद्भवः प्रशस्तरागः, स्त्रीराजचौरभक्तविकथालापाकर्णनकौतूहलपरिणामो ह्यप्रशस्तरागः । चातुर्वर्ण्यश्रमणसंघवात्सल्यगतो मोहः प्रशस्त इतरोऽप्रशस्त एव । चिन्तनं धर्मशुक्लरूपं प्रशस्त-

---

[रतिः] रति, [विस्मयनिद्रे] विस्मय, निद्रा, [जन्मोद्वेगौ] जन्म और उद्वेग [–अरति] —(यह अठारह दोष हैं) ।

**टीका**:—यह अठारह दोषोंके स्वरूपका कथन है ।

(१) असातावेदनीय सम्बन्धी तीव्र अथवा मंद क्लेशकी करनेवाली वह क्षुधा है (अर्थात् विशिष्ट–खास प्रकारके–असातावेदनीय कर्मके निमित्तसे होनेवाली जो विशिष्ट शरीर–अवस्था उस पर झुकाव करनेसे मोहनीय कर्मके निमित्तसे होनेवाला जो खानेकी इच्छारूप दुःख वह क्षुधा है) । (२) असातावेदनीय सम्बन्धी तीव्र, तीव्रतर (–अधिक तीव्र), मन्द अथवा मंदतर पीड़ासे उत्पन्न होनेवाली वह तृषा है (अर्थात् विशिष्ट असातावेदनीय कर्मके निमित्तसे होनेवाली जो विशिष्ट शरीर–अवस्था उस पर झुकाव करनेसे मोहनीय कर्मके निमित्तसे होनेवाला जो पीनेकी इच्छारूप दुःख वह तृषा है) । (३) इस लोकका भय, परलोकका भय, अरक्षाभय, अगुप्तिभय, मरणभय, वेदनाभय तथा अकस्मातभय इसप्रकार भय सात प्रकारके हैं । (४) क्रोधी पुरुषका तीव्र परिणाम वह रोष है । (५) राग प्रशस्त और अप्रशस्त होता है; दान, शील, उपवास तथा गुरुजनोंकी वैयावृत्त्य आदिमें उत्पन्न होनेवाला वह प्रशस्त राग है और स्त्री सम्बन्धी, राजा सम्बन्धी, चोर सम्बन्धी तथा भोजन सम्बन्धी विकथा कहने तथा सुननेके कौतूहलपरिणाम वह अप्रशस्त राग है । (६) *चार प्रकारके श्रमणसंघके प्रति वात्सल्य सम्बन्धी मोह वह प्रशस्त है और उससे अतिरिक्त मोह अप्रशस्त ही है ।

---

* श्रमणके चार प्रकार इसप्रकार हैं:—(१) ऋषि, (२) मुनि, (३) यति और (४) अनगार । ऋद्धिवाले श्रमण वे ऋषि हैं; अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान अथवा केवलज्ञानवाले श्रमण वे मुनि हैं; उपशमक अथवा क्षपक श्रेणीमें आरूढ़ श्रमण वे यति हैं; और सामान्य साधु वे अनगार हैं ।—ऐसे चार प्रकारका श्रमणसंघ है ।

मितरदप्रशस्तमेव । तिर्यङ्मानवानां वयःकृतदेहविकार एव जरा । वातपित्तश्लेष्मणां वैषम्यसंजातकलेवरविपीडैव रुजा । सादिसनिधनमूर्तेन्द्रियविजातीयनरनारकादिविभावव्यञ्जनपर्यायविनाश एव मृत्युरित्युक्तः । अशुभकर्मविपाकजनितशरीरायाससमुपजातपूतिगंधसम्बन्धवासनावासितवार्बिन्दुसंदोहः स्वेदः । अनिष्टलाभः खेदः । सहजचतुरकवित्वनिखिलजनताकर्णामृतस्यंदिसहजशरीरकुलबलैश्वर्यैरात्माहंकारजननो मदः । मनोज्ञेषु वस्तुषु परमा प्रीतिरेव रतिः । परमसमरसीभावभावनापरित्यक्तानां क्वचिदपूर्वदर्शनाद्विस्मयः । केवलेन शुभकर्मणा, केवलेनाशुभकर्मणा, मायया, शुभाशुभमिश्रेण देवनारकतिर्यङ्मनुष्यपर्यायेषूत्पत्तिर्जन्म । दर्शनावरणीयकर्मोदयेन प्रत्यस्तमितज्ञानज्योतिरेव निद्रा । इष्टवियोगेषु विक्लवभाव एवोद्वेगः । एभिर्महादोषैर्व्याप्तास्त्रयो लोकाः । एतैर्विनिर्मुक्तो वीतरागसर्वज्ञ इति ।

---

(७) धर्मरूप तथा शुक्लरूप चिन्तन (–चिन्ता, विचार) प्रशस्त है और उसके अतिरिक्त (आर्त्तरूप तथा रौद्ररूप चिन्तन) अप्रशस्त ही है। (८) तिर्यञ्चों तथा मनुष्योंको वयकृत देहविकार (–आयुके कारण होनेवाली शरीरकी जीर्णदशा) वही जरा है। (९) वात, पित्त और कफकी विषमतासे उत्पन्न होनेवाली कलेवर (–शरीर) सम्बन्धी पीड़ा वही रोग है। (१०) सादि–सनिधन, मूर्त इन्द्रियोंवाले, विजातीय नरनारकादि विभावव्यंजनपर्यायका जो विनाश उसीको मृत्यु कहा गया है। (११) अशुभ कर्मके विपाकसे जनित, शारीरिक श्रमसे उत्पन्न होनेवाला, जो दुर्गन्धके सम्बन्धके कारण बुरी गन्धवाले जलबिन्दुओंका समूह वह स्वेद है। (१२) अनिष्टकी प्राप्ति (अर्थात् कोई वस्तु अनिष्ट लगना) वह खेद है। (१३) सर्व जनताके (–जनसमाजके) कानोंमें अमृत उँडेलनेवाले सहज चतुर कवित्वके कारण, सहज (सुन्दर) शरीरके कारण, सहज (उत्तम) कुलके कारण, सहज बलके कारण तथा सहज ऐश्वर्यके कारण आत्मामें जो अहङ्कारकी उत्पत्ति वह मद है। (१४) मनोज्ञ (मनोहर–सुन्दर) वस्तुओंमें परम प्रीति सो रति है। (१५) परम समरसीभावकी भावना रहित जीवोंको (परम समताभावके अनुभव रहित जीवोंको) कभी पूर्वकालमें न देखा हुआ देखनेके कारण होनेवाला भाव वह विस्मय है। (१६) केवल शुभ कर्मसे देवपर्यायमें जो उत्पत्ति, केवल अशुभ कर्मसे नारकपर्यायमें जो उत्पत्ति, मायासे तिर्यंचपर्यायमें जो उत्पत्ति और शुभाशुभ मिश्र कर्मसे मनुष्यपर्यायमें जो उत्पत्ति, सो जन्म है। (१७) दर्शनावरणीय कर्मके उदयसे जिसमें ज्ञानज्योति अस्त हो जाती है वही निद्रा है। (१८) इष्टके वियोगमें विक्लवभाव (घबराहट) ही उद्वेग है।—इन (अठारह) महा दोषोंसे तीनलोक व्याप्त हैं। वीतराग सर्वज्ञ इन दोषोंसे विमुक्त हैं।

तथा चोक्तम्—

"सो धम्मो जत्थ दया सो वि तवो विसयणिग्गहो जत्थ।
दसअठ्ठदोसरहिओ सो देवो णत्थि सन्देहो ॥"

---

[वीतराग सर्वज्ञको द्रव्य–भाव घातिकर्मोंका अभाव होनेसे उन्हें भय, रोष, राग, मोह, शुभाशुभ चिन्ता, खेद, मद, रति, विस्मय, निद्रा तथा उद्वेग कहांसे होंगे ?

और उनको समुद्र जितने सातावेदनीयकर्मोदयके मध्य विन्दु जितना असातावेदनीयकर्मोदय वर्तता है वह, मोहनीयकर्मके बिलकुल अभावमें, लेशमात्र भी क्षुधा या तृषाका निमित्त कहांसे होगा ? नहीं होगा; क्योंकि चाहे जितना असातावेदनीय कर्म हो तथापि मोहनीयकर्मके अभावमें दुःखकी वृत्ति नहीं हो सकती; तो फिर यहां तो जहां अनन्तगुने सातावेदनीयकर्मके मध्य अल्पमात्र (–अविद्यमान जैसा) असातावेदनीयकर्म वर्तता है वहां क्षुधा–तृषाकी वृत्ति कहांसे होगी ? क्षुधा–तृषाके सद्भावमें अनन्त सुख, अनन्त वीर्य आदि कहांसे सम्भव होंगे ? इसप्रकार वीतराग सर्वज्ञको क्षुधा (तथा तृषा) न होनेसे उन्हें कवलाहार भी नहीं होता। कवलाहारके बिना भी उनके (अन्य मनुष्योंको असम्भवित ऐसे), सुगन्धित, सुरसयुक्त, सप्तधातुरहित परमौदारिक शरीररूप नोकर्माहारके योग्य, सूक्ष्म पुद्गल प्रतिक्षण आते हैं और इसलिये शरीरस्थिति रहती है।

और पवित्रताका तथा पुण्यका ऐसा सम्बन्ध होता है अर्थात् घातिकर्मोंका अभावको और शेष रहे अघाति कर्मोंका ऐसा सहज सम्बन्ध होता है कि वीतराग सर्वज्ञको उन शेष रहे अघातिकर्मोंके फलरूप परमौदारिक शरीरमें जरा, रोग तथा स्वेद नहीं होते।

और केवली भगवानको भवान्तरमें उत्पत्तिके निमित्तभूत शुभाशुभ भाव न होनेसे उन्हें जन्म नहीं होता; और जिस देहवियोगके पश्चात् भवान्तरप्राप्तिरूप जन्म नहीं होता उस देहवियोगको मरण नहीं कहा जाता।

[इसप्रकार वीतराग सर्वज्ञ अठारह दोष रहित हैं।]

इसीप्रकार (अन्य शास्त्रमें गाथा द्वारा) कहा है कि:—

"[गाथार्थः—] वह धर्म है जहाँ दया है, वह तप है जहाँ विषयोंका निग्रह है, वह देव है जो अठारह दोष रहित है; इस सम्बन्धमें संशय नहीं है।"

तथा चोक्तं श्रीविद्यानन्दस्वामिभिः—

(मालिनी)

"अभिमतफलसिद्धेरभ्युपायः सुबोधः
स च भवति सुशास्त्रात्तस्य चोत्पत्तिराप्तात् ।
इति भवति स पूज्यस्तत्प्रसादात्प्रबुद्धैः
न हि कृतमुपकारं साधवो विस्मरंति ॥"

तथा हि—

(मालिनी)

शतमखशतपूज्यः प्राज्यसद्बोधराज्यः
स्मरतिरसुरनाथः प्रास्तदुष्टाघयूथः ।
पदनतवनमाली भव्यपद्मांशुमाली
दिशतु शमनिशं नो नेमिरानन्दभूमिः ॥१३॥

---

और श्री विद्यानन्दिस्वामीने (श्लोक द्वारा) कहा है कि:—

"[श्लोकार्थ:—] इष्ट फलकी सिद्धिका उपाय सुबोध है (अर्थात् मुक्तिकी प्राप्तिका उपाय सम्यग्ज्ञान है), सुबोध सुशास्त्रसे होता है, सुशास्त्रकी उत्पत्ति आप्तसे होती है; इसलिये उनके प्रसादके कारण आप्त पुरुष बुधजनों द्वारा पूजनेयोग्य हैं (अर्थात् मुक्ति सर्वज्ञदेवकी कृपाका फल होनेसे सर्वज्ञदेव ज्ञानियों द्वारा पूजनीय हैं), क्योंकि किये हुए उपकारको साधु पुरुष (सज्जन) भूलते नहीं हैं।"

और (छठवीं गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्री पद्मप्रभमलधारिदेव श्लोक द्वारा सर्वज्ञ भगवान श्री नेमिनाथकी स्तुति करते हैं):—

[श्लोकार्थ:—] जो सौ इन्द्रोंसे पूज्य हैं, जिनका सद्बोधरूपी (सम्यग्ज्ञानरूपी) राज्य विशाल है, कामविजयी (लौकांतिक) देवोंके जो नाथ हैं, दुष्ट पापोंके समूहका जिन्होंने नाश किया है, श्री कृष्ण जिनके चरणोंमें नमे हैं, भव्यकमलके जो सूर्य हैं (अर्थात् भव्योंरूपी कमलोंको विकसित करने में जो सूर्य समान हैं), वे आनन्दभूमि नेमिनाथ (—आनन्दके स्थानरूप नेमिनाथ भगवान) हमें शाश्वत सुख प्रदान करें।१३।

**णिस्सेसदोसरहिओ केवलणाणाइपरमविभवजुदो ।**
**सो परमप्पा उच्चइ तव्विवरीओ ण परमप्पा ॥७॥**

निःशेषदोषरहितः केवलज्ञानादिपरमविभवयुतः ।
स परमात्मोच्यते तद्विपरीतो न परमात्मा ॥ ७ ॥

तीर्थंकरपरमदेवस्वरूपाख्यानमेतत् ।

आत्मगुणघातकानि घातिकर्माणि ज्ञानदर्शनावरणान्तरायमोहनीयकर्माणि, तेषां निरवशेषेण प्रध्वंसान्निश्शेषदोषरहितः अथवा पूर्वसूत्रोपात्ताष्टादशमहादोषनिर्मूलनान्निःशेषदोषनिर्मुक्त इत्युक्तः । सकलविमलकेवलबोधकेवलदृष्टिपरमवीतरागात्मकानन्दाद्यनेकविभवसमृद्धः । यस्त्वेवंविधः त्रिकालनिरावरणनित्यानंदैकस्वरूपनिजकारणपरमात्मभावनोत्पन्नकार्यपरमात्मा स

---

**गाथा ७**

अन्वयार्थः—[ **निःशेषदोषरहितः** ] ( ऐसे ) निःशेष दोषसे जो रहित है और [**केवलज्ञानादिपरमविभवयुतः**] केवलज्ञानादि परम वैभवसे जो संयुक्त है, [**सः**] वह [**परमात्मा उच्यते** ] परमात्मा कहलाता है; [ **तद्विपरीतः** ] उससे विपरीत [ **परमात्मा न** ] वह परमात्मा नहीं है ।

**टीका**:—यह तीर्थंकर परमदेवके स्वरूपका कथन है ।

आत्माके गुणोंका घात करनेवाले घातिकर्म—ज्ञानावरणीयकर्म, दर्शनावरणीयकर्म, अन्तरायकर्म तथा मोहनीयकर्म—हैं; उनका निरवशेषरूपसे प्रध्वंस कर देनेके कारण (कुछ भी शेष रखे बिना नाश कर देनेसे) जो "निःशेषदोषरहित" हैं अथवा पूर्व सूत्रमें (छठवीं गाथामें) कहे हुए अठारह महादोषोंको निर्मूल कर दिया है इसलिये जिन्हें "निःशेषदोषरहित" कहा गया है और जो "सकलविमल (—सर्वथा निर्मल) केवलज्ञान—केवलदर्शन, परमवीतरागात्मक आनन्द इत्यादि अनेक वैभवसे समृद्ध" हैं,

---

**सब दोष रहित अनन्तज्ञान—दृगादि परम विभवमयी ।**
**परमात्म है वह, किन्तु तद्विपरीत परमात्मा नहीं ॥ ७ ॥**

एव भगवान् अर्हन् परमेश्वरः। अस्य भगवतः परमेश्वरस्य विपरीतगुणात्मकाः सर्वे देवाभिमानदग्धा अपि संसारिण इत्यर्थः।

तथा चोक्तं श्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवैः—

"तेजो दिट्ठी णाणं इड्ढी सोक्खं तहेव ईसरियं।
तिहुवणपहाणदइयं माहप्पं जस्स सो अरिहो॥"

तथा चोक्तं श्रीमदमृतचन्द्रसूरिभिः—

---

ऐसे जो परमात्मा—अर्थात् त्रिकालनिरावरण, [1]नित्यानन्द-एकस्वरूप निज कारणपरमात्माकी भावनासे उत्पन्न कार्यपरमात्मा, वही भगवान अर्हत् परमेश्वर हैं। इन भगवान परमेश्वरके गुणोंसे विपरीत गुणोंवाले समस्त (देवाभास), भले देवत्वके अभिमानसे दग्ध हों तथापि, संसारी हैं।—ऐसा (इस गाथाका) अर्थ है।

इसीप्रकार (भगवान) श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेवने ([2]प्रवचनसारकी गाथामें) कहा है कि:—

"[गाथार्थः—] तेज (भामण्डल), दर्शन (केवलदर्शन), ज्ञान (केवलज्ञान), ऋद्धि (समवसरणादि विभूति), सौख्य (अनन्त अतीन्द्रिय सुख), (इन्द्रादिक भी दासरूपसे वर्ते ऐसा) ऐश्वर्य, और (तीन लोकके अधिपतियोंके वल्लभ होनेरूप) त्रिभुवनप्रधानवल्लभपना—ऐसा जिनका माहात्म्य है, वे अर्हंत हैं।"

और इसीप्रकार (आचार्यदेव) श्रीमद् अमृतचन्द्रसूरिने (आत्मख्यातिके २४ वें श्लोकमें—कलशमें) कहा है कि:—

---

१– नित्यानन्द-एकस्वरूप=नित्य आनन्द ही जिसका एक स्वरूप है ऐसा। [ कारणपरमात्मा त्रिकाल आवरण रहित है और नित्य आनंद ही उसका एक स्वरूप है। प्रत्येक आत्मा शक्ति-अपेक्षासे निरावरण एवं आनन्दमय ही है इसलिये प्रत्येक आत्मा कारणपरमात्मा है; जो कारणपरमात्माको भाता है—उसीका आश्रय करता है, वह व्यक्ति—अपेक्षासे निरावरण और आनन्दमय होता है अर्थात् कार्यपरमात्मा होता है। शक्तिमेंसे व्यक्ति होती है, इसलिये शक्ति कारण है और व्यक्ति कार्य है। ऐसा होनेसे शक्तिरूप परमात्माको कारणपरमात्मा कहा जाता है और व्यक्त परमात्माको कार्यपरमात्मा कहा जाता है।

२– देखो, श्री परमश्रुतप्रभावकमंडल द्वारा प्रकाशित 'प्रवचनसार' पृष्ठ ८८।

( शार्दूलविक्रीडित )

"कांत्यैव स्नपयंति ये दशदिशो धाम्ना निरुन्धंति ये
धामोद्दाममहस्विनां जनमनो मुष्णन्ति रूपेण ये ।
दिव्येन ध्वनिना सुखं श्रवणयोः साक्षात्क्षरंतोऽमृतं
वंद्यास्तेऽष्टसहस्रलक्षणधरास्तीर्थेश्वराः सूरयः ॥"

तथाहि—

( मालिनी )

जगदिदमजगच्च ज्ञाननीरेरुहान्त–
र्भ्रमरवदवभाति प्रस्फुटं यस्य नित्यम् ।
तमपि किल यजेहं नेमितीर्थंकरेशं
जलनिधिमपि दोर्भ्यामुत्तराम्यूर्ध्ववीचिम् ॥१४॥

**तस्स मुहुग्गदवयणं पुव्वावरदोसविरहियं सुद्धं ।**
**आगममिदि परिकहियं तेण दु कहिया हवंति तच्चत्था ॥८॥**

---

"[श्लोकार्थः—] जो कान्तिसे दशों दिशाओंको धोते हैं—निर्मल करते हैं, जो तेज द्वारा अत्यन्त तेजस्वी सूर्यादिकके तेजको ढँक देते हैं, जो रूपसे जनोंके मन हर लेते हैं, जो दिव्यध्वनि द्वारा (भव्योंके) कानोंमें मानों कि साक्षात् अमृत वरसाते हों ऐसा सुख उत्पन्न करते हैं और जो एक हजार तथा आठ लक्षणोंको धारण करते हैं वे तीर्थङ्करसूरि वंद्य हैं ।"

और (सातवीं गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्री पद्मप्रभमलधारिदेव श्लोक द्वारा श्री नेमिनाथ तीर्थंकरकी स्तुति करते हैं) :—

[श्लोकार्थः—] जिसप्रकार कमलके भीतर भ्रमर समा जाता है उसीप्रकार जिनके ज्ञानकमलमें यह जगत तथा अजगत (–लोक तथा अलोक) सदा स्पष्टरूपसे समा जाते हैं—ज्ञात होते हैं, उन नेमिनाथ तीर्थङ्करभगवानको मैं सचमुच पूजता हूँ कि जिससे ऊँची तरंगोंवाले समुद्रको भी (–दुस्तर संसारको भी) दो भुजाओंसे पार कर लूं ।१४।

---

परमात्म–वाणी शुद्ध पूर्वापर रहित निर्दोष है ।
आगम वही, देती वही तत्त्वार्थका उपदेश है ॥८॥

तस्य मुखोद्गतवचनं पूर्व्वापरदोषविरहितं शुद्धम् ।
आगममिति परिकथितं तेन तु कथिता भवन्ति तत्त्वार्थाः ॥८॥

परमागमस्वरूपाख्यानमेतत् ।

तस्य खलु परमेश्वरस्य वदनवनजविनिर्गतचतुरवचनरचनाप्रपंचः पूर्व्वापरदोषविरहितः, तस्य भगवतो रागाभावात् पापसूत्रवद्धिंसादिपापक्रियाभावाच्छुद्धः परमागम इति परिकथितः । तेन परमागमामृतेन भव्यैः श्रवणांजलिपुटपेयेन मुक्तिसुन्दरीमुखदर्पणेन संसरणवारिनिधिमहावर्तनिमग्नसमस्तभव्यजनतादत्तहस्तावलम्बनेन सहजवैराग्यप्रासादशिखरशिखामणिना अक्षुण्ण-

---

गाथा ८

अन्वयार्थः—[ तस्य मुखोद्गतवचनं ] उनके मुखसे निकली हुई वाणी जो कि [ पूर्वापरदोषविरहितं शुद्धम् ] पूर्वापर दोष रहित (—आगे पीछे विरोध रहित) और शुद्ध है, उसे [ आगमम् इति परिकथितं ] आगम कहा है; [ तेन तु ] और उसे [ तत्त्वार्थाः ] तत्त्वार्थ [ कथिताः भवन्ति ] कहे हैं ।

टीकाः—यह, परमागमके स्वरूपका कथन है ।

उन (पूर्वोक्त) परमेश्वरके मुखकमलसे निकली हुई चतुर वचनरचनाका विस्तार—जो कि "पूर्वापर दोष रहित" है और उन भगवानको रागका अभाव होनेसे पापसूत्रकी भाँति हिंसादि पापक्रियाशून्य होनेसे "शुद्ध" है वह—परमागम कहा गया है । उस परमागमने—कि जो (परमागम) भव्योंको कर्णरूपी अञ्जलिपुटसे पीनेयोग्य अमृत है, जो मुक्तिसुन्दरीके मुखका दर्पण है (अर्थात् जो परमागम मुक्तिका स्वरूप दरशाता है), जो संसारसमुद्रके महा भँवरमें निमग्न समस्त भव्यजनोंको हस्तावलम्बन (हाथका सहारा) देता है, जो सहज वैराग्यरूपी महलके शिखरका *शिखामणि है, जो कभी न देखे हुए (—अनजाने, अननुभूत, जिस पर स्वयं पहले कभी नहीं गया है ऐसे) मोक्ष—महलकी प्रथम सीढ़ी है और जो कामभोगसे उत्पन्न होनेवाले अप्रशस्त

---

* शिखामणि=शिखरके ऊपरका रत्न; चूड़ामणि; कलंगीका रत्न ।

[ परमागम सहज वैराग्यरूपी महलके शिखामणि समान है, क्योंकि परमागमका तात्पर्य सहज वैराग्यकी उत्कृष्टता है । ]

मोक्षप्रासादप्रथमसोपानेन स्मरभोगसमुद्भूताप्रशस्तरागांगारैः पच्यमानसमस्तदीनजनतामहत्क्लेश-निर्नाशनसमर्थसजलजलदेन कथिताः खलु सप्त तत्त्वानि नव पदार्थाश्चेति ।

तथा चोक्तं श्रीसमन्तभद्रस्वामिभिः—

( आर्या )

"अन्यूनमनतिरिक्तं याथातथ्यं विना च विपरीतात् ।
निःसन्देहं वेद यदाहुस्तज्ज्ञानमागमिनः ॥"

( हरिणी )

ललितललितं शुद्धं निर्वाणकारणकारणं
निखिलभविनामेतत्कर्णामृतं जिनसद्वचः ।
भवपरिभवारण्यज्वालित्विषां प्रशमे जलं
प्रतिदिनमहं वन्दे वन्द्यं सदा जिनयोगिभिः ॥१५॥

---

रागरूप अंगारों द्वारा सिकते हुए समस्त दीन जनोंके महाक्लेशका नाश करनेमें समर्थ सजल मेघ (–पानीसे भरा हुआ बादल) है, उसने–वास्तवमें सात तत्त्व तथा नव पदार्थ कहे हैं ।

इसीप्रकार (आचार्यदेव) श्री समन्तभद्रस्वामीने (रत्नकरण्डश्रावकाचारमें ४२ वें श्लोक द्वारा) कहा है कि :—

[श्लोकार्थ:—] जो न्यूनता बिना, अधिकता बिना, विपरीतता बिना यथा-तथ वस्तुस्वरूपको निःसन्देहरूपसे जानता है उसे [1]आगमियों ज्ञान (–सम्यग्ज्ञान) कहते हैं ।

[अब, आठवीं गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्लोक द्वारा जिनवाणीको—जिनागमको वन्दन करते हैं : ]

[श्लोकार्थ:—] जो (जिनवचन) [2]ललितमें ललित हैं, जो शुद्ध हैं, जो निर्वाणके कारणका कारण हैं, जो सर्व भव्योंके कर्णोंको अमृत हैं, जो भवभवरूपी अरण्यके उग्र दावानलको शांत करनेमें जल हैं और जो जैन योगियों द्वारा सदा वंद्य हैं, ऐसे इन जिनभगवानके सद्वचनोंको (सम्यक् जिनागमको) मैं प्रतिदिन वन्दन करता हूँ ।१५।

---

१– आगमियों=आगमवन्तों; आगमके ज्ञाताओं ।

२– ललितमें ललित=अत्यन्त प्रसन्नता उत्पन्न करें ऐसे; अतिशय मनोहर ।

